राखो राम माम या कलि मैं नद नद सुख रासा ।
नदराम तुम सरणै आयै गायौ अजव तमासा ।।२५।।

पुष्पिका .- ।। इति सपुरण ।। मिती आसाढ वदि ८ सवत १८११ का दसकत वखतराम गोधा* चाटसू-का लिखी वुपौई मध्ये । देहरेजी ।

२४४२. ६५६४ (६) गङ्गा-शतक

प्रारम्भ :- अथ गङ्गा शतक लिख्यते ।

दोहा

जातैं जग जन्मादि जो, जगपति यह वपु वारि ।
वदौं अघ मल हर अमल, गगा जग हितकारि ।।१।।
तुरत हरत त्रय ताप ज्वर, त्रण अणु परसत अग ।
ज्वर हरिवो नहिँ कठिन, सुमरत गग तरग ।।२।।
अड कटाह कटाह रवि, अनल अनिल नभ पूरि ।
ब्रह्म द्रव गगा भयो, भुवि भव भेखज भूरि ।।३।।
जरे जिवाये तैं जननि, सगरज साठि हजार ।
जरत हृदय शिर उदधि हर, लिय झट तव आधार ।।४।।
गग रग हरि रस अवसि, परत करत इक सग ।
भुव-चर नभ-चर तरुन के, सुभग चतुर्भुज अग ।।५।।
तव जल तन तजि शिव वनत, तुरत उचित यह चाल ।
ताही के विप दोष गल, ताप अनल लगि भाल ।।६।।
किते गग परिहरि वनत, यह अचरिज सी वात ।
सलिल सुधा सम सित लगें, असित होत सव गात ।।७।।
पातक जन्म अनेक के, तू घातक जग मात ।
अनकपुर ऊजर करत, हरि हर नगर वसात ।।८।।
हरि-पद विधि-कर शभु-शिर, वसिवो सो मिम हेतु ।
ब्रह्म रूप तू तीन मैं, प्रकट दिखाई देत ।।९।।

* लिपिकर्ता स्वयम् भी अच्छे विद्वान थे । इनका लिखा हुआ ग्रन्थ 'बुद्धिविलास' प्रतिष्ठान की ग्रन्थमाला मे ग्रन्थाङ्क ७३ पर प्रकाशित किया जा चुका है ।

कलुष जटिल जट दहत पट्ट, गहत जटिल जट जाल ।
कुटिलन के काटत कुहक, गग कुटिल चलि चाल ।।१०।।
मधुर ग्रमल सीतल मलिल, कलित कमल मकरद ।
प्रवल ग्रनल लों गग तउ, दहत ग्रचल ग्रघ वृद ।।११।।

ग्रन्त :- दोहा

रु ड माल हर गिर ग्रमित, हरि पद वहु मन भृ ग ।
तिन तारन तू वसत नित, हे करुणानिधि गग ।।९१।।
शुभ्र स्वच्छ सीतल सुखद, सुन्दर सिंधु समान ।
उदर धपें मन नहिं धपत, करत गग जल पान ।।९२।।
धपे ग्रनधपे ही रहत, सुर तटिनी तट पाय ।
मधुर सुधा तें गग जल, पियत न तृषा बुझाय ।।९३।।
पाप ताप तें तपि हृदय, लगी गग जल प्यास ।
पियत पियत दूनी वढत, कहाँ तृप्ति की ग्रास ।।९४।।
मधुर सुधा तें गग जल, मोहि प्यास दुख देतु ।
भलैं रहो तप ताप को, ह्वै जल पीवन हेतु । ९५।।
कारे तें उजरे भये, वपु परसत जल गग ।
तिन्ह फिरि कारे करन ते, होहि न उजरे ग्रग ।।९६।।
सुरसुरि तव पय पान करि, ग्रक तिहारें सोय ।
फिरि तिनकौं जननी जठर, परि पय पिवन न होय ।।९७।।
पिता मुख्य सव वधु तें, तातैं ग्रधिकी मात ।
पै ह्वै सुरसुरि जल पियत, ग्रमित मात की घात ।।९८।।
जह्नु पिता पति शतनों, भीष्म पुत्र रनजेतु ।
ह्वै कुट्ट विनी गग क्यों, ग्रघ कुट्टव हरि लेतु ।।९९।।
वुवकी लै कढि कैं लख्यो, भो ग्रति हरखो ग्रग ।
साथी पाप देव के, तैं कित काढे गग ।।१००।।
मैं गायो गगा शतक, गावहि सुनि है कोय ।
तन्मन स्व ह्वै तो तुरत, गग न्हान फल होय ।।१०१।।

कवि-परिचय नागर जीवनलाल द्विज, वुन्दीधीश प्रधान ।
निज तिय तन ज्वर हरनहि, किय गगा स्तुति गान ।।१०२।।

रचनाकाल नभ चख वर्ष मयक मित, विक्रम सम गय वीत ।
१६२० मधु सित नवमी भानु दिन, गायो गगा गीत ।।१०३।।*

पुष्पिका – इति गगा शतक सपूर्णम् ।

२४८८ ६२७० छद सुधाधर

प्रारम्भ – ।। र्द० ।। श्री गणेशाय नम । अथ छद सुधाधर लिख्यते ।

दोहा

अखिल अनादि अनत अज, अलख सकल सुखदाय ।
अनघ अजित अद्वैत प्रभु, प्रनवौ पकज पाय ।।१।।

वारन वर भावर वदन, वदन विंदु सुवेस ।
वाक नाथ विधु भाल भवि, त्रिघन त्रिहा त्रिबुधेस ।।२।।

सकर सकर श्रुभ तन, गैल गैल जाईस ।
सुर सरि धर ससि सुल धर, सुखद सरन जगदीस ।।३।।

विघ्न विनाशनि विदु वदनि, विबुध विजय विस्तार ।
वीस भुजी विस्वभरी, विस्व उपावन हार ।।४।।

x x x x x x x

वर वानी वोधव्य वृत, वानी वृत वखानि ।
हुयगे हुवहै है अवै, आश्रयता तिन आनि ।।१२।।

वरनौ छद सुधाधरहि, आभरनौ कवि चद ।
मन हरनौ महि पाल मनि, लहि सरनौ रघुनद ।।१३।।

नृप लछिमन वस वर्नन

महि पति मनि महि जम महा, कुल तिन कहौ वखानि ।
गावत गुन गनपति गीरा, पारान केही प्रमानि ।।१४।।

---

* प्रस्तुत गुटके मे बूंदी के महाराजा रामसिंहजी के मंत्री जीवनलाल नागर तथा उनके पुत्र शभूराम की कृतियो का सग्रह है। सवत् १६१४-१६१५ 'अवतार माला नी गरवी' तथा 'रासपञ्चाध्यायी' का रचनाकाल दिया गया है। लिपि भी २० वीं शताब्दी की ही है अत गुटके मे सकलित कृतियो का अपना विशेष महत्व है।

मो मति के अनुमान तै, वरनौ वस विसेस ।
सुनि रीझै सज्जन सरस, सादर समुझौ कवेस ।।१५।।

आदि पुरुष व्यापक अलख, आदि दस प्रभु आंनि ।
तिनतै प्रगट पिता महै, रचना जगत रचानि ।।१६।।

अज सुत मुनि मारीच, अखि वक्ता वेद प्रवीन ।
हरि भक्ता रक्ता रहसि, कर्ता कुल कृत कौन ।।१७।।

कस्यप जिन नदन कहौ, सृष्टि सजन के मूल ।
सुर असुर नर नाग खग, उद्भव उन अनकूल ।।१८।।

परम प्रकास प्रकास कर, आकर कर करतार ।
तम हर हिम हर गैर हर, हर रचना भय हार ।।१६।।

सविता कस्यप कौ तनय, फविता छविता तेज ।
कविता तिन कुन की कथी, तद विताइ वन मे जेज ।।२०।।

भान वंस के भूप भय, इक तै इक अधिकाय ।
तिन वल प्राक्रम जस, कथित पार कौन कवि पाय ।।२१।।

रघु इख्याकु हरिचद नल मधाता महिपाल ।
प्रथु भागीरथ आदि दै, इक तै एक विसाल ।।२२।।

तिन कुल मै त्रयलोक पति, रामचद्र अवतार ।
सुजस वखानत सेस श्रुन, भूमि उतारयौ भार ।।२३।।
अवनीपति आदित्य कुल, अगनित अजित अभंग ।
इक इक जस नहि कहि सकहि, सहस सेस ह्वै सग ।।२४।।
प्रथीराज अवतार प्रथु, रवि कुल कौ रवि जानि ।
अरि गजन रजन सुजन, तिन जस कहौ वखानि ।।२५।।

छप्पय

प्रथु सरूप प्रथिराज थप्प मरजाद हिंदु थिर ।
दलि दिलीस दल दीह भजि मुगलान जोस भरि ।।
पैमलिय पुहुमि पठान मेटि सैयद सु सेख मद ।
दष्यिन करि इह वाट हेम नग सिंधु पारि हद ।।
विचलाय मात पति साह वल, जिन समान नहि नृप वियो ।
द्वारिकाधीश जगदीस प्रभु, निज पुर तिन दरसाय दियो ।।२६।।

दोहा

प्रथु नृपाल सुत भाल, वड गजन अरि गोपाल ।
सूमसाल कविपाल, करटाल चवद्दह चाल ।।२७।।

गोपालहि नर नाथ कै, हिदुनाथ नृपा नाथ ।
किते अनाथ सनाथ करि, सजस गाथ निधि पाथ ।।२८।।

कवित्त

पुहुमि दरे पय निध मै पग्गरे होत,
सक लक वारे जे बुलद वाहु वर के ।
डारे डर साह सत्तू का दत धारे,
अरि कारे मत्तवारे गज ल्यावत निजर के ।।२६।।

दोहा

नाथ नरेसुर को सुत्रन, महिप मनोहरसीह ।
खाढा खल खगाकरण, अटाहरण अवीह ।।३०।।

सुवन भूप करगेस को सुखसिंघ समर निसंक ।
रजधानी चौमू रची, वेठि दूरग वड वक ।।३२।।

कवित

चौमू च्यार पैठोर कौ दूरग अति राच्यो,
दी है रैनी की रहनता गहनता महादुरी ।
खाई जल पूरीति किलोलै हस सारिसन,
विकट सघन वन डाल डाल तै जुरी ।।
देखि अरि सक मानै जानै जग अजइजो,
असरन सरन सु आनै अति आतुरी ।
पेखि सुखसिंघ की सुवेस रजधानि,
जगमै नवी लखानी तापै वारी अलकापुरी ।।३३।।

दोहा

सुखसिंघ नद सुकद, सुख पुहुमि इद्रकुल चद ।
रघुनाय प रघुनाथ ज्यौं, सोभा सील समद ।।३४।।

श्री रघुनाथ नरेस सुत, मोहनसिंघ महिंद्र ।
नीति रीति राजस निरखि, समता लहै न इंद्र ॥३६॥ *

जोधसिंह मोहन तनय, जोध महा जुध जीत ।
पारण मीत अभीत उर, धारण धरम सुनीत ॥३८॥

कुरम कुलयय निधि प्रसिध, रतन रतन सम जानि ।
मडन माधव भूप को, हर तम अरि असुरान ॥४०॥

रतनसिंघ सुत नीति रत, श्रीपति हृदय प्रतिति ।
कीरति वटवण कूरिमा, रणजीतण रणजीत ॥४२॥

किसनसिंघ रणजीत सुत, किसन रूप नरनाह ।
दावण देस ढुढाहडा, आटण कुल कछवाह ॥४४॥

कस्यप घर दिनकर कहै, वसुवर जेम व्रजेस ।
दसरथ घर रघुनद वस मनि, किसन धरा सु लछेस ॥४७॥

सोभित सभा लछेस की, वहु कोविद कवि चद ।
श्रुति पुरान इतिहास कथ, चरचा छद प्रवध ॥४८॥

आश्रयदाता कृपा सहित कवि चद कही, लछमनसिंह नरेस ।
छद प्रवद विचित्र गति, भाषा रचित सुवेस ॥६६॥

लहित लछमन नर नाह को, हुकम चद चित धारि ।
वानी नरवानी विमल, वृत्ति प्रवद विस्तारि ॥६७॥

रचनाकाल १८९८ सवत वसु निधि वसु ससि, माघ सुक्ल ससि लीन ।
छद सुधाधर वार बुध, प्रगट पहुमी कवि कीन ॥६८॥

कवि वंस वर्नन

कूरम कुल के सुजस कर, जातिज सोधी जान ।
वीरभाण जयसाह दिय, पदवी राव प्रमाण ॥६९॥
जयसिघपुर जयपुर निकट, वाट उदिक मुजह दीन ।
वीरभान जयसाह की, सदा सेव मैं लीन ॥७०॥

---

* विस्तार भय से बीच-बीच के छन्द छोड दिए गये हैं ।

दयाराम तिनके सुवन, माधव मन रिझवार ।
वर वानी कविता विमल, पुहमी सुजस विसतार ।।७१।।

माधव नृप करिकैं महरि, उदिक हिंगालो कीन ।
सहस एक तनखा समांप, सनमुख बैठोक दीन ।।७२।।

तिनके सुत जयदेव कवि, कविता समुझ विसेष ।
अलवर पति मंडन मही, सेवे बखत नरेस ।।७३।।

महाराव बखतेस नै, कीनी कृपा अपार ।
भावापुर दीनौ उदिक, सुख संपति को सार ।।७४।।

बहु आदर बहु प्यार करि, राख्ये निकट बसाय ।
मोदित कवि जयदेव तैं, बखतावर गुन गाय ।।७५।।

तिनको नंद सु चंद कवि, भाषा काव्य प्रबंध ।
जापै अधिक कृपा करि, वैरीसाल महिंद्र ।।७६।।

गांव दियो पहुलादपुर, उदिक अधिक अहुलाद ।
राख्यौ निकट सु चंद को, सतसहित सुनत समाद ।।७७।।

तिनतैं अधिक सुहेत करि, लछमनसिंघ नरेस ।
भूषण धन बहुमोल पट, दीनैं चंद कवेस ।।७८।।

कह्यौ चंद करिकै कृपा, लिछमन सुत कविराज ।
हुकम दियो बरनौ विमल, भाषा छंद समाज ।।७९।।

जय बनमाली ब्रज रमनि, नागर नंदकिसोर ।
[illegible] वृषभानजा, नचो सदा मन मोर ।।८०।।

इति श्री कृष्ण बिहारि चरन सरन श्री नृपति लछमनसिंघ देवाज्ञायां छंद शृंगार देवस्तुति, नृपवंश, कविवंश, ग्रन्थारम्भ, कवि चंद विरचिते नाम प्रथमो मयूख ।

८१.— कवित्त

गन गनराज [illegible] [illegible] [illegible],
[illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] गुन गाय गाय ।

श्रुत सेस नारद सनत नद सुक छद,
श्रीपति श्री सिद्धि जुत सदा सुख सरसाय ॥
सूर ससि दिग्गज दिसाधिप सरितपति,
जल थल पवन सुत तत तता वटाय ।
पुहुमि सुरिद बिसनेस नद लछ भूप,
रावरो सुजस जग तौ लौ रहौ अविकाय ॥३९॥

दोहा

छद सुधाधर ग्रथ किय, लछमनसिंघ सुहेत ।
छद प्रबधय वचन को, समजो सुद्ध सकेत ॥४०॥

श्री ब्रजराज उदार दिल, दीन बधु सुख दाय ।
देहु मया कर मोहि वर, मन तुम चरन सहाय ॥४१॥

पुष्पिका – इति श्री नृपति लछमनसिंघ देवाज्ञा कवि चद विरचिते छद सुधाधर उप छद, वृते वरण गीत छद, उप छद वरण नाम षोडसो मयूख । मिती वैसाख सुदी २, समत १९११ । लिखीत ब्राह्मण दाहिमा कुशलाल, लिखायतु, रावजी श्रीचदजी श्री

२४९०. १०१८५ जगत विनोद

प्रारम्भ – ॥ श्री गणेशाय नम ॥ अथ जगत वीनोद लिख्यते ॥

दुहा

सिधि सदन सुन्दर वदन, नद नद सुद मूल ।
रसिक सिरोमनि सामरे, सदा रहू अनुकूल ॥१॥

जय ज(य) सकति सिलामयी, जय जय गढ आमेर ।
जय जयपुर सुरपुर सइस, जो जाहिर चहु फेर ॥२॥

आश्रयदाता जय जग जाहिर जगतयवि, जगतसिंह नर नाह ।
श्री प्रताप नदन वली, रवि वसी कछवाह ॥३॥

जगतसिंघ नर नाथ कौं, समुझि सवन की इस ।
कवि पदमाकर देत है, कवित वध आसिस ॥४॥

कवित्त

छत्रिन के छत्र छत्र धारिन के छत्रपति,
छज्जत छटानि छिति छेम के छत्रैया हौ।
कहै पदमाकर प्रभा के प्रभाकर,
दया दरीयाउ हिंदु हद के रखैया हौ ।।
जागते जगतसिंघ साहिब सवाई,
श्री प्रताप नृनद कुल चद रघुरैया हौ।
आछे रहौ राज राज-राजन के माहाराज,
कछ कुल कलस हमारे तो कन्हैया हौ ।।१।।

आप जगदीसर ह्वै जग मै विराजमान,
हौं हू तो कविसुर ह्वै राजतै रहत हौं।
कहै पदमाकर ज्यौ जोरत सु जसु,
आपु हौ हूतो तिहारो जस जोरि उमहत हौ ।।
श्री जगतसिंघ माहाराज मानसिंहावत्,
वात यह साची कछु काची ना कहत हौं।
आपु ज्यौ चहत मेरी कवितादि राज त्यौ मे,
उमरदराज राज राऊरी चहत हौं ।।२।।

दोहा

जगतसिघ नृप जगत हित, हरखि हियै नधि लेहू।
कवि पदमाकर सौ कह्यौ सुरस ग्रन्थ रचि देहू ।।५।।
जगतसिंघ नृप हुकम तै, पाइ माहा मन मोद।
पदमाकर जाहर करत, जग हित जनत विनोद ।।६।।
नव रस मैं जु सिंगार रस, सिरे कहत सब कोइ।
सरस नायका नायकहि, आलवत(न) हु होइ ।।७।।
तातै प्रथमहि नायका, नायक कहत वनाय।
जुगति यथा मति आपनी, सु कविन की सिर नाय ।।८।।

अथ नायका लक्षन

रस सिंगार को भाव उर, उपजत जाहि निहार।
ताहि को कवि नायका, वरनत विवध विचार ।।९।।

अथ नायका कौ उदाहरन

सुदर सुरग नैन सोभित अनग रग,
अग अग फैलत तरंग परिमल के।
वारन के भार सु कुमारि कौ लचत लक,
राजै परजक पर भीत महल के।।
कहै पदमाकर विलोकि जन रीझै जाही,
अवर अमल के सकल जल थल के।
कोमल कमल के गुलावन के दल के,
सु जात गडिया इन विछौंना मुखमल के ।।३।।

अन्त – दोहा

घन वरसत नख पर धर्यौ, गिरि गिरधर निसक।
अजव गोप सुत चरीत लखि, सुरपति भयउ ससक ।।१६।।

अथ सात रस

सु रस सात निरवेद है, जाकौ थाइ भाव।
सत सगति गुरु तपोवन, मृतक समान विभाव ।।१७।।
प्रम रुमचादिक तहा, भाखत कवि अनुभाव।
धृति हरपादिक कहै, सभु संचारी भाव ।।१८।।
सुद्ध सुकल रग देवता, नारायन है जान।
ताकौ कहत उदाहरन, स(सु)नहु समति दे कान ।।१९।।

सात रस कौ उदाहरन

वैठो सदा सतसग ही मैं विख मान विखै रस कीति सदाही।
त्यौं पदमाक(र)भूठि जितौ जग जानि सुज्ञान ही कै अवगाही ।।
नाक की नौक मै डीवि देयै नित चाहै न चीज कहू चित चाही।
सतत सत सिरोमनि हैं धन है धन वै जन वेपरवाही ।।२०।।

दोहा

नभ वितान रवि ससि दिया, फल भख सलिल प्रवाह।
अवनि सेज पखा पवन, अवन कवू परवाह ।।२१।।

अविहित तै विरकत रहत, कछु न दोस के ग्राम ।
विहित करत मुन हित समुझी, सिसुवत जे हरि दास ।।२२।।
इति (अ) नरम निरूपन ।

दोहा

जगतसिंघ नृप हुकम तै, पदमाकर नहि मोद ।
रसिकन के वस करन कौ, कीन्ही जगत विनोद ।।२३।।

पुष्पिका – सिद्धि श्री कूर्मवसावतम श्रीमन्माहाराजाधिराजगजेन्द्र श्री सवाई जगतसिंहाज्ञया मथुरास्थ मोहनलालमदात्मज कवि पदमाकर विरचित जगतविनोद नाम काव्य सपूर्ण । शुभ समत् १९०६ प्रवर्त्तमान्ये मासोत्तमे मासे मार्गसिरमासे शुक्लपक्षे तिथौ १२ भौमवासरे लिखित रत्नावतीमध्ये, नागर भट कुवेर हस्ताक्षर । शुभ भवतु । कल्याणमस्तु । श्रीरस्तु । श्री । श्री ।

२४९६ ८७३६ जलवय शहनशाह इश्क *

प्रारम्भ – ।। श्री नृत्य गोपालो जयति ।। अथ जलवय शहनशाह इस्क लिख्यते ।

राग सारग दोहा
मगलाचरन

हुवा हैं अमल इस्क का, दिल यार की जुदाई ।
हैरत हैं मुझको ए ज्यान, यह क्या कहर हैं खुदाई ।।

---

* कृष्णगढ नरेश महाराजा सांवतसिंह जिन्होंने राज-पाट त्याग कर वैष्णव-भक्ति को अपनाया था, उन्होने अनेक ग्रन्थो की रचना की, जिसमे 'इश्क चमन रा दोहा' भी प्रसिद्ध है । महाराजा के ही वशजो मे कोई १००-१२५ साल बाद महाराजा जवानसिंह द्वारा 'जलवय शहनशाह इश्क' नामक लघु कृति की रचना की गई । इस कृति मे भी कवि ने नागरीदास को 'इश्क-राजा' के भाट की उपमा दी है । ऐसा कर वस्तुत. भगवत्प्रेम मे व्याकुल नागरीदास को बहुत ही उचित एवम् सुन्दर उपमा से अलकृत किया गया है ।

इश्क हकीकी और इश्क मजाजी, दोनो ही अर्थों मे इश्क की अभिव्यक्ति की जाती है । प्रस्तुत कृति मे भी 'इश्क को खुदाई रूप' मान कर उसका शहशाह के

इकताल सोरठा सोरठा

व्रज जन जीवन प्रान, हैं अधीन जिनके सदा ।
कृष्ण करैं जिहिं ध्यान, हैं इलाइ महवुव नित ।।

दोहा

हरि राधा हित रीत मैं, विप्र योग रस सार ।
तहा प्रीत सोइ प्रेम हैं, सोई इस्क निर्धार ।।१।।

इस्क परमानद वर्नन

यामैं भेद न जानियै, इस्क खुदाई रूप ।
विप्र योग मैं प्रगट हैं, परमानन्द स्वरूप ।।२।।
ताही कौ शिर नाय कै, ताही को जस गाउ ।
ताही की रजधानि के, वरनन हित वर पाउ ।।३।।

इस्क शहनशाह वर्नन

इश्क कौं राजा कहत हैं, या विन फीकी वात ।
लौकिक लोक अलौकिकी, याही सौ छवि पात ।।४।।

रानी वर्नन

लगन सु रानी इस्क की, या विन प्रीत न होय ।
या विन प्रेम जु होय तो, अग हीन जग जोय ।।५।।

मन्त्री वर्नन

इस्क कि कौन सला कहैं, कहैं सु जानै भेद ।
मजनू मत्री इस्क का, जहा न पहुचे वेद ।।६।।

नगर वर्नन

वृन्दावन यह नगर हैं, जहा इस्क को राज ।
घर घर डौंडी फिर रही, नागर प्रीत सु काज ।।७।।

---

सम्पूर्ण सरजामो के साथ रूपक बांधा गया है । लिपिकर्त्ता का नाम 'जयकवि' लिखा है, सभवत. यह जवानसिह का ही लघु नाम हो, यदि ऐसा है तो कृति स्वलिखित होने से और भी अधिक महत्व की है । प्रारम्भ मे एक दोहा और सोरठा हाशिए मे ऊपर तथा बांयी ओर लिखा गया हैं । सभवत उक्त छन्दो को कवि द्वारा ही मूल पाठ मे वाद मे जोडा गया है । ग्रन्थाङ्क २२८६ पर इसी रचना की स्वोपज्ञ टीका की पाण्डु-लिपि भी प्रतिष्ठान मे उपलब्ध है ।

गढ वर्नन

आशिक का दिल दुर्ग हैं, इस्क पनाह् कि ठोर।
ढवकै धावा देत हैं, दिलदारौं की ओर ।।८।।

सिहासन ओ अदालत, ओ अदालत का अध्यक्ष का वर्नन

आशिक शिर के तख्त प, वैठ इस्क सरताज।
जुल्म अदालत का दिया, महवूवी कौं राज ।।६।।

जल्लाद वर्नन

कहर नजर महवूव की, लियै तेग जल्लाद।
इस्क राह चलते जिह्नं, मारै करि आह्लाद ।।१०।।

छत्र वर्नन

रस सिगार सो छत्र है, इस्क नृपति के सीस।
ताकी छाह सु जगत पर, सवको सुखद वरीस ।।११।।

चवर वर्नन

चवर हास्य रस सौ हुवै, इस्क राज को वोध।
प्रीत रंग उज्जल लसै, चित सात्विक कौं शोध ।।१२।।

अगर धूम वर्नन

आशिक स्वास उसास यह, मनहु अगर की धूम।
रस्क राजदरवार मैं, खूव रगमगी धूम ।।१३।।

धनुष वान वर्नन

भौंह धनुष महवूव की, वरुनी नावक तीर।
इस्क हाथ सौं चलत है, ह्वै आशिक चित पीर ।।१४।।

ध्वजा वर्नन

अलक ध्वजा महवूव की, इस्क द्वार फहरान।
मानौं आशिक जीत हित, वैरख खुली निसान ।।१५।।

सदियाने वर्नन

निंदा सदियाने घुरत, इस्क नृपति के द्वार।
कितेक जन डर भजत हैं, सु नि घूमैं रिझवार ।।१६।।

मुसद्दी वर्नन

इस्क दिली हैं दिलरुबा, है जु मुसद्दी मैंन ।
यार जुदाई मेटता, सदा सुघर सुख देन ॥१७॥

कोतवाल वर्नन

दिल को जकड के वस किया, महबूबों के वैन ।
यह कुतवाली कर रहे, इस्क सैन के अैन ॥१८॥

दूत वर्नन

चितवन टेढी वक हैं, यह कुतवाली दूत ।
आशिक मन को गहत है, हुक्मरवा मजबूत ॥१९॥

भाट वर्नन

भाट नागरीदास नृप, इस्क शानशा हेत ।
सब जग मय जाहिर किया, इस्क निमन रस केत ॥२०॥

हस्ती वर्नन

इस्क मदान्नत मत्तता, सोई मत्त गयद ।
लाज अगड सो नहि रुकै, तोडे सकुल फद । २१॥

अश्व वर्नन

मन तुरग हैं इस्क को, पहुचे जाय तुरत ।
महबूबों के नगर में, फिर-फिर जात फिरत ॥२२॥

रथ वर्नन

करै मनोरथ मिलन का, सोई आशिक रत्थ ।
शिर के पावों सों चलै, जब वे पावै पत्थ ॥२३॥

हरोल वर्नन

करै हरोली इस्क की, नैन सैन मधि खूब ।
तीखी चितवनि झाकि कै, फते करै महबूब ॥२४॥

सेना वर्नन

राग रागिणी इस्क की, चतुरगिनि सैनाह ।
घायल सुन मन होत हैं, कर सायल वैनाह ॥२५॥

नकीब वर्नन

आशिक तरफ के बोल यह, मानौं कौन नकीब ।
अहतमाम करि अनख सौं, इस्क अदब तरकीब ॥२६॥

कोश वर्नन

आशिक का सर्वस्व हैं, महबूबौ के चित्त ।
तन-मन कौं पोखै सदा, यह ही याके वित्त ॥२७॥

मेघ वर्नन

इस्कराज के राज मैं, अमुवनि जल को मेह ।
वासो सब वन हरित हैं, या सौं सूकत देह ॥२८॥

पवन वर्नन

बेपरवाई पवन हैं, आशिक दिल झकझोर ।
कहर खुदाई का चला, अजब हवाईतोर ॥२९॥

बाग वर्नन

हुस्न बगीचा इस्क का, छवि पर भवर लुभाय ।
वही तजल्ली ज्यान की, मेरे जिय अति भाय ॥३०॥

कैदी वर्नन

आशिक कैदी इस्क का, पडी जुल्फ जजीर ।
सूता मिजगा तीर पर, ल्याता चित नहिं पीर ॥३१॥

खेमा वर्नन

महबूबौ की कीरति, खेमा तने उतग ।
इस्कराज के रहन के, रगे रग सुरग ॥३२॥

फल स्तुति वर्नन

इस्क शहनशा को जु यह, जलवा कियो बनाय ।
चहत मरातब इस्क सौं, तो पढइहिं चित लाय ॥३३॥

कवि मन-भाव वर्नन

नग धर लखि चित अटकि कै, परचो गिरचो मधि फद ।
ज्यौं बालक लड बावरो, चहत खिलौना चद ॥३४॥

र काल पैताली उगनीस से, प्रथम चैत्र कुजवार ।
१६४५ ऋतु ब्रमत पून्यौ सु तिथि, कीनौं ग्रन्थ उचार ।।३५।।

पुष्पिका – इति श्री महाराज जवानसिंहजी कृत जलवय शहनशाह इस्क संपूर्ण । सवत १६४५, द्वितीय चैत्र शुक्ल ३, शनौ । लि० कवि जयेन, कृष्णगढ मध्ये । श्रीरस्तु । शुभ भूयात् । श्रीरस्तु ।

२५२४. ७६६८ तिल-शतक
( गाल और चिवुक पर लक्षित तिल के विषय मे विविध मनोरम कल्पनाएं )

प्रारम्भ – ।। र्द० ।। अथ तिल सत लिख्यते । श्री जुगतराइ कृत ।

(दोहा)

गोरे मुख परि तिल लसै, ताहि करू परनांम ।
जानौ चद विछाय कै, वैठौ सालिगराम ।।१।।
छत्र तरौंना लट चमर, गाल सिंहासन साज ।
सोहत तिल महाराज ज्यौं, अग सुदेस रसराज ।।२।।
व(वो)यौ वीज सिंगार तिल, तिल कपोल छवि खेत ।
लखि रुमाच अकुर उठे, पिय तन मैं किह हेत ।।३।।
मद हसन दुति दसन की, तिय कपोल छवि लेत ।
मुख बाटै तिल चावरी, नैंन वधाई देत ।।४।।
पानिप भरयो कपोल विधि, तह तिल धरयौ वनाइ ।
मुख लावन नहि पावई, मन चैंटी मडराइ ।।५।।
क्यो न होइ प्रभु जगत के, सपति सुखनि निधान ।
या मुख सैं द्विजराज को, कीनौ है तिल दान ।।६।।
तेरे तिल कौं तनक लखि, पैठि गयौ मन अच ।
डारत बार सिवार करि, परयौ नेह कै सिंधु ।।७।।
देखि रहत आधीन ह्वै, पलक न करत सलाम ।
कारे तिल कौं चाख कै, लोचन भये गुलाम ।।८।।
बरुनी तरकस दुह दसा, भुव धनु लोचन भाल ।
अलक सैल अति लसत है, तिल कपोल परि टाल ।।९।।

और जुवेभी राखिए, वान गडत है जाइ।
तिल वैभी उलटी गडै, नैन वान मैं आइ ॥१०॥

सुमन वसावत तिलन कौ, यह जानत सव कोइ।
तिल जु वसावत सुमन कौ, नेह नवेली होइ ॥११॥

तिल चारौ पानिप सलिल, अलप फंद पग्जार।
मन पखी गहि गहि किते, डारै श्रवन निडार ॥१२॥

चिवुक डिठौना विधि कीयौ, डीठि लागि जिन जाइ।
वह तिल जग मोहन भयौ, डीठिनि लेत लगाय ॥१३॥

क्यौं सकुचत है सुन्दरी, घूघट सौं मुख काढि।
शशि सम तेरौ मुख तुल्यौ, भयौ एक तिल वाढि ॥१४॥

तिय कपोल परि तिल लसै, यह जानौ मति कोइ।
सोम अक मै शीत निशि, रही सकुचि कै सोइ ॥१५॥

ज्यौं निसि दिन शिव कै सदा, शिवा रहत है सग।
त्यौंही मुह परि तिल जु है, शशि कै निशि अरधग ॥१६॥

मुख वनाइ विधि देखि कै, रीझि सु भयौ अचेत।
केस लिखत लेखनी छुटी, छीट चिवुक इह हेत ॥१७॥

द्रिग देखत शशि चादनौं, गयौ जगत अधियार।
या तिल के उदये सुनत, भयौ सकल उजियार ॥१८॥

काम जारि किय भसम शिव, तिन्ही मानत नाहि।
जानत है जीवत रह्यौ, तुख तिल क्वैला माहि ॥१९॥

पून्यौ मुख शशि चादनी तम निशि अरु कहा जाइ।
सिमटि सकुचि तिल ना मिल्यै, सरन रह्यौ है आइ ॥२०॥

अलक छुली लै काम कौं, भई खेल की चाइ।
टारे टरै न गेद तिल, परी चिवुक की गाड ॥२१॥

तिय कपोल कचन तुला, एक पला तिल टारि।
तोलन कौनहि पाईयै, रह्यौ विरचि विचारि ॥२२॥

रूप सिधु मैं वहत है, मत कोऊ तहा जाइ।
या तिल जलाद पथ रहै, गाल कहर दरियाव ॥२३॥

रसना रस अधरन परस, द्रिगन रूप मन शाति ।
स्रवन देत है सब कछू, तिल चिंतामनि काति ।।२४।।

तिय कपोल परि तिल लसै, चमक्त वदन अनूप ।
मानौं दामनि मैं लसै, महादेव कौ रूप ।।२५।।

इद्र धनुषि सोइ आड है, हसनि दामिनी देह ।
लट धुरवा तिल गाल परि, मन मोरन कौ मेह ।।२६।।

मन जोगी आसन कीयौ, चिबुक गुफा मैं जाइ ।
रह्यौ समाधि लगाइ कैं, तिल सिल द्वारैं लाइ ।।२७।।

मुख चदहि निज जानि कै, तिल सिंगार रह्यौ आनि ।
हसनि आपु ही हास रस, वस्यौ निकट हित जानि ।।२८।।

बेसरि मोती मीत मन, कपै दयौ लटकाइ ।
तिल वसी लट ताजनौं, गह्यौ अनत क्यौं जाइ ।।२९।।

सोभित तिल जु कपोल परि, मोपै कह्यौ न जाइ ।
जानत हौं मुख कमल परि, भवर रह्यौ ठहराइ ।।३०।।

अन्य तिलक के खडन कीयै, होइ चीकनी देह ।
अैसो तिल जु कपोल परि, देखे लगै सनेह ।।३१।।

चिबुक कूप रसरी अनिक, तिल सुचि रस द्रग वेलि ।
वारी वार सिंगार की, सीचै मनमथ वैल ।।३२।।

अलग डाभ तिल गाल परि, आसुन की परवाह ।
नीदहि देत तिलाजुरी, नैना तुम्ह विन नाह ।।३३।।

नित तिल सालिगराम को, असुवन न्हावत नैन ।
मागत पलक प्रनाम करि, पै पिय देखन चैन ।।३४।।

मुख शशि घू घट मै दुरै, यो क्यौं मुहि अभिलाखु ।
तिल जु गाठि सिंगार की, चोरि ले रह्यौ काख ।।३५।।

तिल कपोल परि सोहियै, यौं मति जानै जीय ।
तिय हिय लोचन तारिका, देखनि निकसी पीय ।।३६।।

पानिप भर्यौ जु चिबुक यह, सुर सिरज्यौं जगदीस ।
तिल नहि तामैं देखीयै, वूडे मन को सीस ।।३७।।

तेरे मुख को देखि कै, कवल परचौ जुल जाइ।
और जु तिल ही हौंस करि, अलि राख्यौ बैठाइ ॥३८॥

तेरे मुख तिल होड गगि, कालिम लई लगाइ।
नाम कलकी ह्वै गयौ, वढै घटै पछिताइ ॥३९॥

अलक डोरि वन सीस तिल, छवि जल चिवुक सु ताल।
रूप चटोरा मीन दृग, आइ फसै ततकाल ॥४०॥

काजर दृग रजक भरे, अलिक फिरंग वदूक।
तिल गोली मन लच्छि कौं, मारै मदन अचूक ॥४१॥

तिल वैदी लट ए करी, विधि कीनी यह रीति।
गाल पटा मैं लिखि दई, मुख कौं दस दिसि जीति ॥४२॥

मन मैं मन चितई जवै, करौ दसन खत गाल।
तिल न होइ इह स्याम जू, नील परचौ तिह काल ॥४३॥

वैनी तिरवेनी वनी, तिह मनमथ अन्हवाइ।
इक तिल के आहार सौं, सव दिन रैन विहाइ ॥४४॥

तिलनहि मुहर वनाइकै, मुखहि दई विधि आप।
तासौ सवके दृगन परि, करी तारिका छाप ॥४५॥

इह ग्रैसौ वचनन करत, मुहि लाग्यौ वकवाद।
तिल तरुनी के चिवुक मैं, कवि रसना रस स्वाद ॥४६॥

मृग मदनाहिन मगन मैं, ढूढत है दिन राति।
तिल तरुनी के चिवुक मैं, सोई मृगमद जाति ॥४७॥

मुख तिल लख्यो वनाइ विधि, ताहि न जानै कोइ।
एकै अक्षर प्रेम को, पढै सु पडित होइ ॥४८॥

काजर कजरौटिनि मैं, लीजै दृगनि लगाइ।
इह तिल काजरु चिवुक मैं, तह दृग लागै जाइ ॥४९॥

छई रोग मनमैं भयौ, करि देखी सव पूरि।
मोती जरचौ मृगांकु तिल, तासौ ह्वै है दूरि ॥५०॥

होरी खेलै मैन नित, अवर गुलाल सु धारि।
तिल चोवा को यह वचा, देखत मन दयो डारि ॥५१॥

सनमुख नैना कवि सबै, लागन कौं ललचाहि।
जित कित तै अग लोह ज्यू, तिल चुंबक तन जाहि ।।५२।।

तिल तारौ चिवुकहि जड्यौ, को नर सकै उघारि।
मन की तागी जो लगै, तौ खुलै रूप भडार ।।५३।।

मुख शशि कौं गोभा करै, उड मोतिन कहू जोति।
अग दुति दामनि मेघ तुल, ज्योति परमपर होत ।।५४।।

तिल तरुनी के चिवुक मैं, सो आरसी अनूप।
मन मुख देखै आपनौ, रूकै कांम सरूप ।।५५।।

रती स्याम तिल पाइकै, तुली कनक सम जाइ।
देखौ रती कपोल की, अतुल भई तिल पाइ ।।५६।।

विधि कपोल टिकिया करी, तिहि तिल धर्यौ वनाइ।
तौ मन छुधित फकीर ज्यौं, दिकी रह्यौ है लाइ ।।५७।।

और कसोटी परि लगै, कचन रेखा जागि।
तिलक कसोटी रीझि कै, कनक चिवुकि रही लागि ।।५८।।

अग ललाट नासिक तिलग, करनाटक कहू आन।
सहित देस मुख दुरत है, देखति हिम्मति खान ।।५६।।

और अग सब छाडि कै, कान कुठारी ताइ।
तिलक लक परचौ चिवुक मैं, लखे गात विवि लाइ ।।६०।।

और अंग सब छाडि कै, तिल ही सौं करि प्यार।
साधि कियौ विधि चिवुक मैं, ममता कौ अनुस्वार ।।६१।।

तिल गुटिका तिय चिवुक मैं, जित जानै तित जाय।
नैन पैठि तिय पैठि कै, मन मैं पैठै आइ ।।६२।।

तिल सुनु कुजन तिलक पर, जिन अँखियन मैं जाय।
ते अखीया तहई वसै, कोऊ न सकै वताइ ।।६३।।

तेरौ तिल तिरलोत्तमा, तिल तोले स मिलाय।
उह उठि कै सरगहि गया, उह भुवि रह्यौ थिराइ ।।६४।।

सिद्धि पीठ मुख शशि कीयौ, ओड्यौ तिल जगि जाम।
काम जपै जप कामना, शिव सौं करै संग्राम ।।६५।।

तिय को मुख सु दर वन्यो, विधि फेरचो परगार ।
तिल जु बीचि कोविद लहै, गाल गोलइ कढार ।।६६।।

तेरे मुख परि तिल लसै, सु मेटत है दुख द्वद ।
जानौ वेटा भान कौ, गोद ले रह्यो चद ।।६७।।

जिय जु हुतौ सो तिल भगौ, तिल सु ह्वै गयो जीउ ।
पीय कौ तिल तिल जीय कौ, तोही लागै पीव ।।६८।।

वैनी नदी सिंगार की, लट त्रिरहा दुहू ऊर ।
चिवुक खेत तिल वीजवे, सीचै काम किसोर ।।६९।।

जग मोहन कीजै सु तिल, दयौ विधाता तोहि ।
जब जव आखिन मै परे, मोहि लेत है मोहि ।।७०।।

चावर हैं गोहू रहै, कवहू उरद ह्वै आइ ।
कवहू मो द्रिग चित्रुक तिल, सरसो देइ फुलाइ ।।७१।।

या मिसि पीय कपोल को, कहै आगुरी लाइ ।
अधर मिठाई लेन को, चैंटी लागी आइ ।।७२।।

तिलक डरी द्रिग पात है, नासा तिल को फूल ।
तिलक चित्रुक सोई तिल फल्यौ, इहै नेह कौ मूल ।।७३।।

चिवुक सरूप समुद्र मे, मन जान्यो तिल नाव ।
तरन गयो बूड्यौ तहा, नेह कहर दरीयाव ।।७४।।

नाकु ढेकुरी डोल तिल, अलिक ले जकरि मैंन ।
चिवुक रूप की गाड परि, पावत पथी नैन ।।७५।।

तिल तरुनी के चित्रुक पर, का पै बरन्यौ जाइ ।
वचन सुननि को निकट मनो, कोइल वैठी आइ ।।७६।।

तन कचन हीरा दसन, विद्रम अधर वनाय ।
तिल मनि स्याम जरी तहा, विधि जरीयाउ जराइ ।।७७।।

वदन चद मगल अधर, वुधवानी गुरु अग ।
शुक्र दसन शनि तिल लुकै, अवर पिय रवि सग ।।७८।।

च्छाडि च्छाडि कै लेत है, चैंटी तिल मुख माहि ।
मुख तिल मन चैंटी गही, क्यौहू छडै नाहि ।।७९।।

नैना उघरत देखीयै, मुख तिल नेकु विथार।
मूदेउ है तिल पूर के, होत सकल अधीयार ।।८०।।

मो मन मरजी या भयौ, छिनकु दुखी छिनु चैन।
मारति विस तिल चिबुक कौ, ज्यावत अमृत वैन ।।८१।।

विधि तिल कीनौं चिबुक पर, रमन दिठौना दीन।
देखत तिल ज्यौं टरत नहि, सब कौं टोना कीन ।।८२।।

रोमावलि कीनी भृकुटि, अलिक सीम छवि राशि।
तब तै तिल मीरी भयौ, चिबुक गाड वदि पासि ।।८३।।

सैन वैन विभचार है, मुख है थाई भाव।
तिल आपन सिंगार रस, सकल रसनि कौ राव ।।८४।।

बेनी गज नैनी तुरग, लट वैरख फहराइ।
पोति छरा सैना लीयै, तिल सिंगार रस राइ ।।८५।।

घवद एहुँ छोडि कै, मुकट दये लटकाइ।
तिल कलियुग के राज इह, दई अनीति चलाइ ।।८६।।

टटीया अगूर निपौरि भूव, लट छै छगीया काम।
तिल जु चिबुक परि लसत है, सो सिंगार रस धाम ।।८७।।

हास सेत दुति पीत मुख, अधर लाल तिल स्याम।
रग परस्पर छवि बढै, शशि तै मुख अभिराम ।।८८।।
हास सतोगुन रज अधर, तिल तम दुति चित रूप।
मेरे हग जोगी भए, लाइ समाधि अनूप ।।८९।।
मद हसन दुति दामिनी, मेघ तिलक तिल नित्त।
ज्यौ गरजै वरसै नही, तरसै चातक चित्त ।।९०।।
अधर बिंब दारिम दसन, तिल जामनि सरसाइ।
रूप लावणि मा सग कछू, स्वाद न वरन्यौं जाइ ।।९१।।
वदन सरोवर रूप कौ, तिल मन तहा तराइ।
चिबुक गाड के भवर मैं, परयौ न निकस्यौ जाइ ।।९२।।
मोहन काज हकीम कौ, काम दयौ तिल तोहि।
एके तिल के देखतै, मोहि लेत है मोहि ।।९३।।

तिल निरख्यौ तिय वदन परि, इम लाग्यौ जिम सैल ।
अब औपध कौ चाहीए, वाही तिल कौ तेल ।।६४।।

मेरे तिल कौ ध्यान धरि, गयौ गौर महियार ।
पूरिव है तिल ह्वै गयौ, जग्यौ आप अधार ।।६५।।

वरनी तरकस भुव धनुष, तीछन वान सु नैन ।
अलक सैल ढाल ले, शिव सनमुख भयौ मैन ।।६६।।

कुकम षोरस इद्र धनु, हसति दामिनी देह ।
लट धुरवा तिल गाल पर, मनो मोरन कौं मेह ।।६७।।

छवि पानिप सो मुख भरचौ, मग्सि रच्यौ जगदीस ।
तिल नहि तामै देखियै, वूडे मन को सीस ।।६८।।

मुख तरुनी कै तिल लमै, मै देख्यौ इहि भाय ।
मनो लुबध छवि वास सो, कमल भौर विरमाइ ।।६६।।

तिलहि देखि वूडत कमल, तिल सो वहुत रिभाइ ।
जो ते मुख से हम करे, तिल काहे न वसाइ ।।१००।।

करनाटी लागी रहै, नासिक री भी मित्त ।
सबको छाडि तिलग मै, करी छावनी चित्त ।।१०१।।

चिवुक सीप समुद्र मैं, मन जानै तिल थाह ।
गयौ आसरौ नैन कौ, लागि गयो उहा ग्राह ।।१०२।।

तिल सुनाल सो चितवु है, सोभा यह अभिराम ।
चिवुक गाड मै वैठि कै, बन्यौ जुलाहे काम ।।१०३।।

चिवुक गाड गड हाकियौ, तिलह धनी ठहराइ ।
मन कुजर को गाहते, इह विधि मनमथ राइ ।।१०४।।

चिवुक गाड मै रूपनिधि, काम क्रिपन रह्यौ धारि ।
तिल तह वच्चा व्याल को, रह्यौ कौंडरी मारि ।।१०५।।

चिवुक देश मै काम ठग, चख तिल लाइ खारि ।
हासी फासी मेलि कै, देत गाड मै डारि ।।१०६।।

पुष्पिका .— इति चिवुक गाल तिल वर्नन, तिल सत सपूर्ण ।

२७७२. ६३३३ माधवानल कामकंदला कथा चौपई

प्रारम्भ – श्री गणेशाय नम । अथ माधवानल की कथा वार्ता लिख्यते ।

चौपई

प्रथम पारब्रह्म कु परण । पुनि कछु जगत रीति रस वरन ।।
पारब्रह्म पर पूरण स्वामी । घट घट रहै सु अंतरजामी ।।
घट घट रहै लखै नहिं कोई । जल थल माहि सर्व मै सोही ।।
जाकौ आदि अंत नहि ग्यानी । पडित कथा ग्यान सौं मानी ।।
ग्यानी होय-स गुर मुख धावै । खोजी होय-स खोज वतावै ।।

दोहा

मन वच सोवत चलत क्रम, जगत चीतवत नीत ।
सग लग्यौ डोलत फिरत, सो कत धरै जु चित्त ।।१।।

x x x x x x

चौपई

रका सनै नवसै ईक्यानवा आहि । करु कथा अव वोल ताही ।।
९९१ येही वात सुनै सव लोगा । करु कथा शृगार वियोगा ।।
(हिजरी) कछु अपने कछु परके चौरे । जथा सकति करि अक्षर जोरे ।।
कछु करू विरह की रीति । माधौ कामकदला प्रीति ।।

दोहा

माधोनल सव विधि चतुर, कामकदला जोग ।
कर्त्ता करु कथा आलम सुकवि, उतपति विरह सजोग ।।४।।

अन्त – चौपई

कथा चौपई आलम कीनी । पहिले कथा श्रवन सुनि लीनी ।।
कहु कहु वीच दोहरा पारे । कहु कहु आनि सोरठा धरे ।।
सुनत कथा यह सवै सुहाई । अति रसाल पडित मन भाई ।।
प्रीतिवत सुनै जो कोई । वढै प्रीति हियरे सुख होई ।।
कामी रसिक पुरुष जो सुनै । ते यह कथा रैनि दिन गुनै ।।

दोहा

पडित वुधिव्रता गुनी, कविजन अधिर टेक ।
नाम निमत गुन उच्चरे, कहि कहि कथा अनेक ।।६२।।

पुष्पिका :- इति माधौनल की कथा सपूर्ण । लिखित मिश्र पौहौकर, रोसी मध्ये । श्रुभ पठनार्थं । मामानामासोत्तममास पोपमासे कृष्ण-पक्षे, तिथौ ५, रविवासरे । घटि वढि होय तो सोवियो । सवत् १८८१ । श्री । श्री । श्री ।

२७८७. ८०८२ रस प्रवोध

प्रारम्भ :- अथ मध्या धीराधीर लछन *

मध्या धीरा धीर वह, वचन कहै कछु गोय ।
मान करै कौ पीय सो, गए सजल द्रग होय ।।१६।।

अथ प्रोढा धीरा लछन

रति उदास प्रगटै न रिस, प्रोढा धीरा जान ।
मान जनावत है यहै, मुख रूखी मुसकान ।।२०।।

अथ प्रौढा अधीरा लछन

डर दीखाय वर्जित करै, प्रोढ अधीरा धीर ।
सखी सुखदाई पीपती है, देत सुमन की मार ।।२१।।

अन्त - स्थाई सचारी सु औ, विभावादि सव गीत ।
वरनै नहि विस्तार सो, ग्रथ वढन के भीत ।।२११।।

आधारग्रन्थ किये भानु रसमजरी, रसतरगिनी लेख ।
यह प्रवन्ध भाषा कीयो, ताही को मत देख ।।२१२।।

कवि-वश वर्णन कवि कुल मडन वृन्द जिहि, प्रपितामह अभिराम ।
सुपितामह वल्लभ सु कवि, पीता सनेहीराम ।।२१३।।

---

* ग्रन्थ का प्रारम्भिक अश अप्राप्त है । अक्षरों पर स्याही फिर गई है, अत प्रारम्भ के प्राप्त पत्र की लिपि सुवाच्य नहीं है ।

तिहि सुत कवि दोलन कीयौ, लछन लछ समेत ।
रस प्रवोध दीपनाम, कवि सोध लेहु कर हेत ।।२१४।।

६ ६ ८ १
रचनाकाल सवत षठ रसि दिसि (स)सि[1], गुरु असाढ ऊचार ।
१८६६ वद दसमी भो ग्रथ यह, कृष्नदुर्ग अवतार ।।१२५।।

पुष्पिका – इतिश्री कवि दोलत विरचित रस प्रवोधाख्यीय प्रबध । श्री श्री । सवत १८६९ का जेठ सुद १०, सोमवार, लीखी कीसनगढ मै म्होणोत सोभागसीघजी परत सु । द० कीलाणदास कु भट । श्री सुभ भवतुमस्तु ।

२८०५. ९४३१ (३) रसिक-रत्नावली

प्रारम्भ – श्री व्रजमोंहन जयति । अथ महाराजकवार श्री सावतसिंघजी कृत रसिक-रत्नावली लिख्यते ।

दोहा

श्री मोंहन गुरु प्रेम वपु, बदौं पकज पाय ।
मोपे पूरन करि कृपा, दीने सत वताय ।।१।।

तेई हरिजन इष्ट मम, तिनही कौं सिर नाऊ ।
तिनही के जु प्रसाद तै, तिनही कौ जस गाऊ ।।२।।

अथ वैश्नव सहज-स्वरूप वर्नन
कवित्त (सवैया)

माल गरै तुलसी की लखै हिय ते मुकतावलि जाल विसारौ ।
गूदर पै केई कचन के पट टटी को पीन पै काहि उचारौ ।।
जीरन जूती घिसी फिरै पायनि तापै सिंघासन फेरि कै डारौं ।
और वखानौं कहा मू ड माधुरी स्वांमी की चादि पै चदा कौं वारौं ।।३।।

---

१ यहाँ दिशा का अर्थ ८ लिया गया है । लिपिकर्त्ता से 'ससि' का एक 'स' लिखने मे छुट गया है ।

अथ अनुराग सहित स्वरूप वर्नन
कवित्त

लोचन सजल लाल घूमत विसाल छके,
चलनि मराल की-सी ठाडे रोम तन मैं ।
उज्वल रस भीनें ताकें दीनें गर वाही,
रहैं प्यारी पीउ दोउ हीये सुदर सदन मैं ।।
पुलकित गात गिरा गद्‌गद रहन,
नित धारैं छाप कठ औ तिलकनि जपन मैं ।
कहा भयौ कीनें जप तप व्रत दान न्हान,
जो पै रूप माधुरी वसी न असी मन मैं ।।४।।

अन्त - दोहा
रसिक दसा वरनी इहै, अद्‌भुत प्रेम उमग ।
सवनि दुहाई इष्ट की, मुनि कीज्यौ मतसग ।।१७।।
जो वाचै श्रवननि सुनैं, रीझि होय अनुरक्त ।
ते मोकौं कहियै इन्हैं, उपजो अति हरि भक्त ।।१८।।
कही रसिक रतनावली, पूरन प्रेम प्रकास ।
सुरत हिये व्रज वास की, धारि नागरिदास ।।१६।।
रचनाकाल सतरै सै वइयासीयै, भादौं सुदि भृगु वार ।
१७८२ तिथि परिवा कीनी इन्हैं, लीज्यौ सत सुधारि ।।२० ।

कवित्त
केऊ करौ विष्णु सेव केऊ पूजैं देवी देव,
केऊ चाहैं मुक्ति केऊ उदर नि वासना ।
आठौं सिद्ध नव निध चाहत अनत जन,
केऊ चाहै पुत्र केऊ निज घर नासना ।।
मेरें दईव तन उज्वल तिलक कीनें,
भीनें रस उज्वल औ जुगल उपासना ।
ताकी पद रज सौं निहोरि कर जोरि मार्गौं,
देह प्रेम भक्ति औ छुडाय विषै वासना ।।२१।।

पुष्पिका - इति श्री रसिक-रतनावली सपूर्ण ।

२६२२. ७८५६ संग्रामसार

प्रारम्भ – ॥ ई० ॥ श्री गणेशाय नम ॥ श्री ' " नम ॥
अथ ग्र थ सग्रामसार लिख्यते ।

छप्पय छद

दुरद वदन जय सदन विघन वर ठडन खडन ।
शु डा दड प्रचड दनुज हर सिव कुल मडन ॥
अरुन बरन भय भीत हरन सुमिरन तुव जिज्जय ।
भाग्य भाषा करन विबधि वर भारति दिज्जय ॥
उद्दांम रीति पद बर्न गुन, बध छद रचनाँ सुघट ।
हे रब हुकम किज्जे कहौं, जुद्ध कुद्ध सेंनाँ सुभट ॥१॥

x x x x x x

शब्द योग नय शेष न्याय गौतम कणादि मुनि ।
साँख्य कपिल्ल रु व्यास ब्रह्म पथ कर्म नु जैमुनि ॥
वेद अग जुत पढे सील तप रिषि वसिष्ट सम ।
अलकार रस रूप अष्ट भाषा कवित्त छम ॥
तैलग वेड नाटीय द्रिज, जगनाथ तिरशूल वर ।
साहिज्जिहाँन दिल्लीस किय, पडितराय प्रसिद्ध वर ॥४॥

दोहा

उनके पग कौ ध्यांन धरि, इष्टदेव सम जाँनि ।
ऊकति जुकति बहु भेद भरि, ग्र थहि कहौ वखानि ॥५॥

अथ राज प्रससा

छप्पय

पुहमि मध्य ब्रह्मर्षि देस विच मत्स्य देस तहँ ।
अमरावति आवेरि वसै रवि बस भूप जहँ ॥
धर्म सकुचि कलि काल रह्यौ उहि ठौर विगति भय ।
जस प्रताप धन अधिक वसै सब बरन हरख मय ॥
जप जग्य दांन तप भोग बहु, जथा जोग सबही करत ।
भय पाप असूया ईरषा, मद चिंता झुकि न सकत ॥६॥

तहाँ भूप प्रथीराज भयउ कूरम कुल मडन ।
भक्ति जोर हरि रूप खग्ग दुज्जन दल खडन ।।
ताकौ सुत पग्चड भूप भागमल भय घर ।
जित्ति पुहमि मव पाय नाँम किय सिर ढुँढाहर ।।
तिहिं पुत्र भूप भगवत जिन, करि वरवर गुजरात लिय ।
नृप माँन जित्ति सतसठि समर, उदै अस्त लग तेज किय ।।७।।

ताकौ सुन जगतेस भयउ दूजौ आखडल ।
हनि पठाँन दल प्रबल कित्ति किन्नी महि मडल ।।
ताकौ सुन महासिघ जोर जित्ते ति दुग्ग गढ ।
सुरपुर सम अरि नगर ढाहि किन्नै ति तुरत मट ।।
रावाधिराज जयसिंघ भूप, तास पुत्र अवा नगर ।
जिन खग्ग जोर दिल्लीस घर, मेरु मलय किन्नै वगर ।।८।।

अपि च·
जे मित मोरी पाँन वटनु वाजीगर फेरय ।
इमि साहिन जयसाहि थपै उथ्थपै जु हेरय ।।
जिहिं सेवा की धाक कपु सागर गिरवर धर ।
वावन गढ कौ ईस गह्यौ जिन सग वाहु वर ।।
सुजहि भजाय दारहि पकरि, किय अवरँग दिल्लीस जिन ।
जयसिंघ सिंघ परचड भय, ढुँढाहर पति वस इन ।।६।।

तासु तनय अव रामसिंघ नृप सव भूप नु मनि ।
उत्तर पूरव जीति लई काविल पठाँन हनि ।।
तजति गभ्भिनिय गम्भ सुनत जिहि हथ्थ खग्ग जुत ।
सिवा सर्राण रखि तहाँ जगत किन्नउ अति अद्भुत ।।
तिहिं तेज पुज पर जरत पर, विनु पर इक पर गति सगत ।
राजाधिराज कूरम कलस, ढुँढाहर धर जग मगत ।।१०।।

मत्त दुरद वर वाजि साजि कविराजनु दिज्जहिं ।
नहिं अदेय जग वस्तु कछुक अक्षर रस भिज्जहिं ।।
अलकार सगीत कावि नाटिक रु व्याकरण ।
षड दरसन नय धर्म कला चवसठ्ठि वचिक्षण ।।

निज कुल सुभाइ इण अधिक रुचि, रांमसिंघ नृप के सुचित ।
भारथ्थ जुद्ध भाषा करन, हुकम कियउ उन लोक हित ।।११।।

दोहा

हुते तहाँ पंडित वहुत, भाषा कव्यो अनेक ।
दुहू ठौर परवीन नृप, देख्यो कुलपति एक ।।१२।।

तब नृप कुलपति मिश्र को, कियौ बहुत सनमाँन ।
कह्यौ जुद्ध भाषा करौ, दोण परब परमाँन ।।१३।।

राँम हुकम लहि सुधि किये, गुरु पंडित अवतंस ।
ग्रन्थ रीति प्राचीन लखि, कवि निज वरनत वंस ।।१४।।

अथ कवि-वंस वर्नन

छप्पै

माथुर वंस प्रसिद्ध मिश्र कुल अभैराज भय ।
सब विद्या परवीन वेद अध्येन तपोमय ।।
तारापति तिहि पुत्र विप्र कुल जिमि तारापति ।
तास तनय भय लाल ब्रह्म विद्या विचित्र गति ।।
हरिकृष्ण कृष्ण भजि कृष्ण भय तासु तनय भागवत मग ।
भय परसराँम ताको तनय सुर गुरु सम भजि राँम पग ।।१५।।

परसराँम को पुत्र प्रगट कवि पंडित कुलपति ,
अध्यापक व्याकरण न्याय पथ ब्रह्म कर्म तति ।।
रुचि भारत भागवत करत आचरण सु मृत मत ।
सुखमय लखि साहित्य मुख्य किन्नउ वहु समत ।।
नर नाग देव वहु देस की भाषा करि कविता कुसल ।
संग्रामसार तिन ग्रन्थ किय राँमसिंघ नृप हुकम बल ।।१६।।

दोहा

कवि कुलपति को आगरे, गुन आगरे निवास ।
जहँ दौलति दिल्लीस की, विहरति चित्त हुलास ।।१७।।

अथ ग्रन्थ प्रसंसा

छप्प

द्रोण परव की वात रचिय निज जुगति उकति भरि ।
पिंगल मत के छंद नऊ रस अलकार धरि ।।
धरम अरथ अरु काँम मोख साधन पोथी यह ।
कृष्ण कथा सव ठौर बहुत विधि क्षत्र धरम जह ।।
जिहिं पढत सुनत पातक नसै, कातरता आवै न चित ।
संग्रांमसार तिनि ग्रथ किय, कवि कुलपति नृप वस हित ।।१८।।

दोहा

रचनाकाल १७३३

सत्रह सै तेतीस सम, गुण जुत फागुण मास ।
कृष्ण पक्ष तिथि सप्तमी, कियो ग्रन्थ परकास ।।१९।।

छप्पै

जय जय देवकी तनय जयति व्रज मंडल मडन ।
जय गोवर्द्धन धरन जयति आखडल खडन ।।
जय काली अहि दवन जयति केसी हि पछारन ।
जय अघ अजगर हरन जयति विधि गर्व विदारन ।।
महि दुष्ट भूप दाँनव ति सव, मारि दूरि किय भार भुव ।
निज भगति देहु कुलपति कहतु, जय जय जय हरि सरण तुव ।।१३५।।

अन्त –

दोहा

वाद अस्त्र विवि परिहरन, द्रौणि जुद्ध सत रुद्र ।
परिछेद अतिम कह्यौ, कुलपति ग्याँन समुद्र ।।१३६।।

पुष्पिका – इति श्रीमन्महाराजाधिराज महाराजा राँमसिंघ देवाज्ञया कुलपति-मिश्रेण विरचिते द्रोणपरव भाषा सग्रामसार ग्रन्थ नाम षोडसौ परिछेद ।१६। ग्रन्थ सपूरण समाप्त ।

पोथी लिखी सुभ स्थाँन श्री सवाई जैपुर । महाराजाधिराज श्री सवाई जैसिंघजी कै पुस्तकखानै । लिखत कवि पूरण, जाति मागध । मिती जेठ मासे शुक्ल पक्षे ११, रविवासरे, सवत १७९४ का । शुभ भवेत् कल्याँण ।

श्लोक

जादृस पुस्तक दृष्ट्वा तादृस लिखित मया ।
यदि सुद्धमश्रुद्ध वा मम दोषो न दीयते ।।१।।
कल्याणमस्तु । श्री । श्री । श्री । श्री । श्री ।

२९२४. ९८८९ (१) संभरि जुद्ध

प्रारम्भ – ।। ई० ।। श्री गणेशाय नम । अथ सभरि जुद्ध लिख्यते ।

दोहा

गुरु गुविंद गनपति गिरा, गवरि गिरीस मनाय ।
गावत गुन जयसाह कौ, सुकवि कलानिधिराय ।।१।।

हुकम वहादुरसाहि कौ, आयौ सैद हुसैन ।
हुते भूप जयसाह जह, सभरि सर सजि सैन ।।२।।

उत अरि सैद हुसैन अरु, इतै भूप जयसाहि ।
मच्यौ दुहुनि सग्राम जह, आये अमर उमाहि ।।३।।

छद त्रिभगी

सैदनि दल हुके समरनि वके दुदभि डके जोर दियै ।
धर होत धमके सुरगन सके परम अतके लोक हिय ।।

हय टापन टुट्टे गिरि तट फुट्टे फनपति कुट्टे सहस फना ।
धूली भर जुट्टे अवर घुट्टे पावस छुट्टे मनहु घना ।।

जयसाहि सवाई पर दल धाई अरनि अवाई देखि परे ।
चढ्ढे दल साजे सगर काजे रवि ज्यौं राजै तेज धरै ।।

सभरि सर तीरनि के सरि नीरमनि रगे नीरनि चारु ठये ।
दै दुदुभि धीरनि वके वीरनि कूरम भीरनि होत भये ।।

सेखावत सच्चे पन के रच्चे समर विरच्चे रोस लियै ।
वाकावत वाके दल वल हाके जिरह भनाना के जोर कियै ।।

कल्यान पचायन के वहु भाइन कै चित चाइन भट आये ।
रन अहरन हीरा सैमुख नीरा धरत हमीरावत धाये ।।

सिव ब्रह्म नर्न के भट अमन के साथ वर्न के दूल हसे ।
को है कु भानी मन अभिमानी लहि प्रभु वानी रन वहसे ।।

वहु सिपहसिलाररनि के सिरदाररनि सजि कर वाररनि रेर करी ।
पावस घन तूले दल अन कूले सवही पूले निरखि अरी ।।

नाथावत रूरे सगर सूरे पन के पूरे उमगि चढे ।
नर वीर नरूके नेंकु न चूके रोस भभूके लेत वढे ।।

खगरावत खगे खरे उमगे चढि हय चगे खमसि चले ।
कु भावत करर तछिन अररे दल वल दररे देत भले ।।

रजपूत अनेरे ओर घनेरे नृप वर नेरे ह्वै उमडे ।
कूरम कुल जाये मुख्य गनाये घन ज्यो आये ते घुमडे ।।

नवकोटि नाइक तहा सहायक भौ पर घायक अजित वली ।
राठोर समाजा ले रन ताजा किय महाराजा भीर भली ।।

उत घोग्न डारै जोरन धारै सोरन पारै धुकि धाये ।
सैयद मुख नीके अली अलीके सहन जीके पिलि आये ।।

भारी तिहि वेला भौ मुख मेला दुहु दल ठेला ठेल मची ।
कीने भट सेला सेलन खेला भेलक भेला रारि रची ।।

तह तुररी वज्जे दुदभि गज्जे जगनि सज्जें ढोल दये ।
सिंधू सुर छाये मारू गाये वीरनि भाये राग भये ।।

वदी जन कित्तें कहत कवित्तें मुनि भय वित्ते धीर वढे ।
भट अतर मोदै करत विनोदै त्यौ चहु कोदै उकि कढे ।।

तह तोपै रढ्ढै गोला कढ्ढै धु धरि वढ्ढै नभ मढ्ढै ।
हय हाथी फुट्टै पक्खर तुट्टै वीरन फुट्टै रन चढ्ढै ।।

पावक झर जग्गै वान उमग्गै आइ विलग्गै तन दग्गै ।
इक प्राननि मुक्कै इक्कै कुक्कै इक्क जुझुक्के रिस पग्गै ।।

इक लै लै वागै धावत आगै लागै लागै वैन कहैं ।
धरि मसकत पागै खोलत खागै खेलत फागै मन उमहै ।।

इक हथ्थ वरछी वाहन अछी धार तिरछी जोर जई।
सो पर उर गछी लखियन चछी ज्यौ जल मछी गरक भई।।

तह खग्गा खग्गी केलि उमग्गी अग्गा अग्गी वाह भई।
रिस ज्वाला लग्गी जाहर जग्गी मन हुद वग्गी वननि छई।।

हुव कट्टा कट्टी भट्टा भट्टी मुडनि पट्टी पुहमि डटी।
रुडावलि उठी डिठ्ठिय रुठ्ठी अन्तर टुठ्ठी अति ही नटी।।

छूटैं घुर चड्डी ज्वाला वड्डी फौजे डट्टी गोलन सौ।
गरजै हथनालै अतिहि उतालै झपति झालै झोलन सौ।।

तकि लवे पल्लै तुपक्कै चल्लै तडपति भल्लै तडित मनौं।
वारूद पसारी चहु दिसि भागी झुकति अध्यारी धूम घनौं।।

भट पेलि अरावनि तुरी सितावनी दाबि रकावनि वाग लये।
कीने वगमेला कंनिहि वेला भेलक भेला आइ भये।।

कर खग्गनि पारै मुडनि झारै समर अखारै खेल करै।
वड डील विदारै करत दुबारै मनु घन आरै चीग्गि धरै।।

वके कछ्वाहे परम उछाहे इत चित चाहै काम करै।
उत मंद हुमैना की बहु सैना राते नैना जोर लरै।।

तह सुभटनि साजी तीरनदाजी मनमुख वाजी पेलि खरै।
भालन सौं फोरै वखतर कोरै धनु गुन घोरै सरनि झरै।।

पिलि इक हकारै करि ललकारै तेगनि डारै तकि परकै।
इक होत उतारै खजर डारै वजर फारै दरवर कै।।

इक गुप्ती वाहै अत्रनि गाहै डीलनि ढाहे घोग्न सो।
इक सगर कोहै जमधर पोहै प्रान विपोहैं जोरन सो।।

इक लेत दपट्टै आनि लपट्टै करत झपट्टै पट्टन सो।
लै सागि रपट्टै इक अरि डट्टै इक सिमट्टै ठट्टन सौ।।

इक अत गरट्टै होतन हट्टै धरत मरट्टै मूछन मै।
इक घाइ पलट्टै घतत अट्टै दू छन मैं।।

इक तागत गौकै वुगदनि भौकै बकी नौकै इक खुरसै ।
फरसा भर झोकै इक्कध नौकै मनु द्रुम दौकै मधि झुरसै ।।

बाहै इक गाढै गहि जम डाढै सो ठिक ठाढै तन पैठी ।
इक सुभट सम्यानी कोनह खानी कर गहि तानी धर पैठो ।।

यो हथ्था हथ्थी बथ्था वथ्थी सथ्था सथ्थी सुभट भिरै ।
तह गजवर चढ्यौ सैयद वढ्यौ फिर तल वड्यौ रोस निरै ।।

तिहिं तकि किहुँ दग्यौ तेजनि जग्यौ गोला लग्यौ इक खरै ।
तछिन खल धुक्किय हाहा कुक्किय प्रानन मुक्किय खेत परै ।।

तब सब कछवाहनि समर सिपाहनि किय अवगाहनि खेत खरी ।
हत अत्रनि लेतै सैयद केते लाज समेते सहज अरी ।।

सभरि सर माहि किते डुवाही कितअ गिराही खाय हहा ।
जयसाहि सवाई जगमुख दाई इहि बिधि पाई जित्ति महा ।।

तिहि भुव अरि मु डनि औ बहु रु डनि सु ड भुसडनि ढेर परै ।
तै छिपहिन उडनि श्रोनित कु डनि कु जर डु डनि रग झरै ।।

बिकराल कपालनि नाच मच्यौ ।
अत्रनि जालनि गृह नव मालनि सकर ख्यालनि जोर रच्यौ ।।

छप्पै

तह नचत ख्याल लग्गे विसाल पलचरनि जाल सग ।
रचत माल गल चद्र भाल रगि रुहिर ताल अग ।।
पर कपाल विकराल ताल दिय अति उताल गनि ।
लसति लाल पट धरै हाल जुगिगनि निहाल मति ।।
पिय महाकाल की बाल निजि, काली परम खुस्याल तर ।
विसनेस लाल भुवपाल जह, फते लहिय कर वाल कर ।।१।।

पुष्पिका :- इति श्री कवि कलानिधि श्रीकृष्ण भट्ट विरचित सभरि जुद्ध वर्णन सपूर्णम् ।

२६३४. ६७२० (६) सभाभूषण भाषा

प्रारम्भ - ।। ॐ नम श्री गणेशाय नम ।। अथ सभाभूषण लिख्यते ।

छप्पय छद

चद विराजत भाल शिखा निर्मल प्रकास धर ।
श्रेय दशा तिहि अग्र भाग सफुराय मान वर ।।
सहजहि मदन पतग अमित चचल तिहि जारन ।
अतहकरन अपार मोह तम भार निवारन ।।
योगेश्वर चित भुवन मैं, विजयवत आभास घर ।
गगाधर वदत चरन, जय जय ग्यान प्रदाय हर ।।१।।

दोहा

श्री शिव वदन करि प्रथम, चित प्रसन्न धरि ध्यान ।
ग्रन्थ सभाभूषण करौ, सुनि सज्जन सग्यान ।।१।।

अन्त .- कवित्त

चतुर गुनी प्रवीन ज्ञान रस लीन मित,
विनै करि कह्यो सभाभूषन वनाइये ।
नाटक सगीत की रहसि अति कठिन है,
समुझी न परै तातै अरथ पाइये ।।
कर्त्ता तातै गगाराम कवि कोमल कवित्त वध,
भाषा राग रूप इह सव कौं सुहाइये ।
पढत सुनत अति चौप चित चाव होत,
सीखियत सुघर सुवुधि हि वढाइये ।।५६।।

दोहा

कवित वध भाषा करि, श्री सगीत मत देखि ।
नाम सभाभूपन इहै, वधि वल लीनो लेखि ।।६०।।

सवैया

नाटक सगीत नानाय मत रागिनी,
रुचि सौं सुनत निति मुधा रस णीजिये ।
हेत चित चौप सौंप सुनत निति सुधा रस खीजिये ।

हैत चित चौप सौं कवित्त वध भाषा करी,
नाम सभाभूषन गरथ कहि लीजिये ॥
यामैं राग रागिनी की जाति मय रूप हेत,
तान ताल ग्राम सुर गुना मुनि रीझिये ।
गगाराम विनय करत कविजन सुनि,
वरनत भूले तो सुधारि सुध कीजिये ॥६१॥

दोहा (कवित्त)

र काल १७४० सत्रहसत सवत सरव सत्रतुर अधिक चालीस,
कातिग सुदि तिथि अष्टमी वार ग(श)नि प्रजरात है ॥
हिंदोल की अलाप तै हिंदोला आय जो ढाले,
तदी यग के गाय गुनी दीपग जुपात है ॥
श्री मै इह गुन गुनी प्रगट वखानत है,
सूको रूख हर्यो होत फेरि उलहात है ।
गगाराम कहै मेघराग को प्रभाव इहै मेघ वरखात,
घनमाला मजु रस रस रजनीस ॥६२॥

दोहा

सागानयरि सु नग्र मै, रामसिंह नृप राज ।
तह कवि जन सव चयन मै, गजति सभा समाज ॥६३॥
गगाराम तह सरस कवि, कीनो वुद्धि प्रकास ।
श्री भगवत प्रसाद तै, इह सुभ सभा विलास ॥६४॥

पुष्पिका :– इति श्री गगाराम कृत सभाभूषन रागमाला समाप्त ।

२६३६. १०११६ सभाविनोद (रागमाला-भाषा)
( मुखपृष्ठ — पुस्तकमिद भटजी श्री कुसालीरामजीकस्य )

प्रारम्भ :– ॥ श्री गणेशाय नम ॥ अथ सभाविनोद रागमाला पायदावेग कृत भाषा लिख्यते ।

दोहा

गावत नाचत आपु, हीडौरू मैं सव अग ।
नमो नाथ पैदा कहै, सीस गग अरधग ॥१॥

दृष्टि न आवै अगम अति, मनसा की गम नाहि ।
निपट निकट सगही रहै, वोलै घट घट माहि ।।२।।

चौपई

माहिजहा माहिन मन साह । आदिल दाता दीन पनाह ।
दारिद्र जातु लेतही नाउ । धनि सु जनम जे परसै पाउ ।।
गाइ-स्यघ इक घाटै पियै । देखि चरन जन सिगरे जियै ।।३।।

दोहा

साहिजिहा जू अदल वल, परजा करी निहाल ।
दुख भजन गजन अरिनु, मूरति महा रसाल ।।४।।

अथ कवि जाति नाम

मोदक छद

जाति वस कवि को सुनि लेहु ।
कौन भूमि किहिं उपज्यौ गेहु ।।
ख्वाजा खिजरी जाति वखानि ।
अहमदखैल सु गोतहि जानि ।।
मेरवेग को सगीवेग ।
अकवर साह वधाई तेग ।।
ताको सुत कवि पैदा भयौ ।
जनम अकवरावाँद जु लयौ ।।
तिन यह पोथी करी रसाल ।
सव रागनी की गूथी माल ।।६।।

सोरठा छद

सभाविनोदहि नाम, या पोथी को जानियौ ।
पैदा सुख को धाम, जग मोहन दुख हरन यह ।।७।।

दोहा

राग ध्याय मैं कहत हौं, सहँसकृत ते लीन ।
कीनी भाषा जोरिकै, समुझै नर परवीन ।।८।।

सुर विद्या बहु कठिन है, तामैं भेद अनेग ।
हनुमत मत सगीत मथि, कहतु पायदावेग ।।९।।

राग हिंदवी पारसी, पैदा इकठे कीन ।
जो जो तामैं मिलत है, ते सब काढे वीन ।।१०।।

कहौ मिलापी पुत्र जे, कीन्यौ मनहिं विचार ।
नाद रूप सवतै कठनि, अतिहि अगम अपार ।।११।।

अन्त – अथ पाचौ रागिनी कौ सोरठा

रामकलि दे साखि, ललित विगावर जानियो ।
पढ मजरी सु भाखि, ए हिंडोल की रागिनी ।।३।।

देस कमोद विचारी, नट केदारो कान्हरौ ।
पाचु दीपक नारि, पैदा कही सगीत मथ ।।४।।

मालसीरी सुनाव, मारू और धनासरी ।
बसत आसावरी गाव, सीरी राग के सग हैं ।।५।।

टककु वोर मलार, गुजरी भुपाली कहौ ।
पच विदेस जुकार, रास रागिनी मेघ की ।।६।।

पुष्पिका – इति छउ राग को सोरठा सपूरण समाप्ता । श्री श्री श्री श्री श्री श्री श्रीरस्तु ।

२९३७. ८३६३ समासार नाटक

प्रारम्भ :– ।। र्द० ।। श्री गणे(गाय नम )

(श्रीमान्) सु ड प्रचड रू(प) रुचिरो मदगध गल्लस्थल ।
शुभ्र सोभित शोभि एक दशन चद्र ललाटे (धर ) ।।
(सिन्दुरै) परिपूर कु भ सुभगो ऋद्धि सु सिद्धी धर ।
सोय पातु गणेश इ(ई)सतनयो वानीवरदायक ।।१।।

छद मालवी (मालिनी)

कविवर वरदाता माद्रि से नित्य त्राता ।
षट वदन सु भ्रात्रा सर्व कार्या विधाता ।।
सकल गण सुरेश मगलाना महेश ।
विघन तम दिनेश श्री गणेश नमामि ।।२।।

छप्पै

जय गग सह चद जटित नग मुकुट सु भारीय ।
वाघवर अवर नुरीति मु ड मू तीय स्रगधारीय ॥
हलाहल ह्र कठ ललित भृगु हरि ऊर सोहत ।
दहु मु एक ह्वै रहत देखि मुनिजन मन मोहत ॥
करपूर गौर घनस्यॉम तन, सकल भुवन वदित चरण ।
जो रमानाथ ऊमयापति, श्री हरि हर मगल करन ॥३॥

x x x x x

दोहरा

दिसि पश्चिम गुजर सवर, सहर अहमदावाद ।
भू पर के सव नगन सिर, ऊपर मडित वाद ॥७॥

रचना-स्थान ता मधि सारगपुर सुभग, सुख दायक सव धाम ।
नागर विप्र सुनग मति, कवि पद रघु रज राम ॥८॥

चोपी (चौपई)

सकल सभा पहिले सिर नाउ । कर वीनती कर जोरि सुनाउ ॥
मात पिता यु वालक वानी । एसी विध सुनि हे सुख मानि ॥
छमि हे मम औगन सव साधु । जिन के मति अति भरे अगाधू ॥
जिन ही सुहाय नही यह वॉनी । सो पुनि छमि हे सेवग जानी ॥९॥

दोहरा

कवि वासी ग्रह कूप को, सभा अपार समद ।
तेसोहि कछु कहत हो, मति हे जेसी मद ॥१०॥

जानित हु हसि हे जगत, सुनि कविता को सूल ।
अपने मुख ते आपनी, हासी करत कवूल ॥११॥

भले वुरे सव प्रणमि के, वोहरि कहु परि पाय ।
नीको वूरो निवाहीये, सो सेवग चहत सहाय ॥१२॥

रचनाकाल सनरे से सतावने, चैत्र तीज गुरु वार ।
१७५७ पक्षि ऊजल ऊजल सुमति, कवि किय ग्रन्थ विचार ॥१३॥

अन्त - छप्पै

यह नाटिक जो सुनें ताहि होय फाटिक गुनें ।
यह नाटिक जो सुने बुद्धि बल कमल प्रफुले ।।
यह नाटिक जो सुने ग्यान पूरन मन आवे ।
यह नाटिक जो सुने ताहि मन वंछित पावे ।।३२८।।
विग्यान जान निरवाण कें, जोग्य ध्यान धर चन लहैं ।
पावत परम पुरुष गति, मति प्रमाण कवि रघु कहैं ।।३२९।।

पुष्पिका .- इति श्री नाटिक सभासार कवि रघुराम विरचित सम्पूर्णम्, सवत् १८४३, माह सुद ५ दिने, प० छजमल लिपी कृत ।

२६४५ १०८६४ समै सु-प्यार सतसई

प्रारम्भ .- ।। दं० ।। श्री गणेशायनम । अथ समै सु-प्यार सतसई वसनराय कृत लिख्यते ।

दूहा

श्री गनपत अमृत चर्न, कठ भूमि परवार ।
बुध को वर-के बीज ज्यों, होत बहुत बिस्तार ।।१।।

सुमुख विनायक गज करन, भाल चद्र इक दत ।
हरन विघन सुख करन है, जुग जुग आद अनत ।।२।।

लबोदर हिये ध्यान धर, होत [बुद्धि[ परकास ।
जैसें जग मिट जाय तम, दिनकर करत उजास ।।३।।

रचें वृध भूपत मिलन, करिये गमन विदेस ।
पढीये प्रगटै ग्रन्थ तव, भजीयें आद गनेस ।।४।।

यह प्रास्ताविक दूहरा, कीना कवि विचार ।
समयें पर पढ हैं सुघर, सब कू लगै सु-प्यार ।।५।।

नीत जथारथ ग्यान रस, भुक्त जुक्त चित धार ।
सुगम अरथ कविता करी, कवि मत के अनुसार ।।६।।

निबुध पढै बुध बधत है, मूरख सुथरा होय ।
निस मदर हु रहै तिमर, रखीये दीपक जोय ।।७।।

कीया सातसो दूहरा, उक्त जुक्त दृष्टत ।
कहु मासनर मन उकत, भाषा करी वसंत ॥८॥
चलै कहु प्रस्ताव पर, कहीयै दुहो विचार ।
सब ही कुँ नीको लगै, याते समैं सु-प्यार ॥९॥

अन्त – दोहा

मुरधर मझ मुर मेदनी, कासीपुर सम जान ।
घर [घर कोविद] पढत है, गीता वेद पुरान ॥६९४॥
तहाँ चतुरभुज राय को, [दरसन] अदभुत जोय ।
मन सुध कर भेटे चरन, नरक न जैहै कोय ॥६९५॥
[नर] रिध धारी नगर मैं, पडत बहु बुधवत ।
सतवादी हरि भक्त रत, सिध जोगेसुर सत ॥६९६॥
निकट तिहा पुस्कर भरचो, वहै सरस्वती नीर ।
नाग पहार जोगी जती, हरै दीन की पीर ॥६९७॥
विप्र ग्यात तिन नगर मैं, पुसकरणा रिपमत ।
प्रोहि[त कुल] नरसिंघ के, कीनो ग्रन्थ वसत ॥६९८॥
कवि कोविद यौं जोड कर, इतनी अरज करत ।
चूक छिमा करीयो हमै, सव सौ कहत वसत ॥६९९॥
पढ्यौ नही कछु ससक्रत, भाषा मत्र न जाप ।
कछुक कविता करत हू, गनपत के परताप ॥७००॥

र काल १८३३ आ[द चन्द वसु राम] गुण, कृष्ण जनम पक्ष मास ।
गनपति तिथ हनुमान दिन, निपज्यो गन्थ विलास ॥७०१॥

पुष्पिका – इति श्री समै सु-प्यार सतसई सपूरणम् । सवत् १८४१ रा शाके १७००६, चैत्र दुतीक . पक्षे ६ नौम्या तिथौ रववारे ।
लिपीकृत वैष्णव जुग [नगर] जोधपुर मध्ये लिखित्वा । श्री किल्याणमस्तु ।

---

✿ इसकी एक प्रति 'राजस्थानी शोध-संस्थान' चौपासनी, जोधपुर में भी ग्रन्थाङ्क ४८७१ पर उपलब्ध है। उक्त प्रति का लिपि समय संवत् १९३५ है। कोष्ठक में दीमकग्रस्त स्थल का पाठ उक्त प्रति से दिया गया है।

२६७७. ६२५२ (३) सुन्दर-शृङ्गार

प्रारम्भ – ॥ ई० ॥ श्री गुरुभ्यो नम. । श्री गणेशाय नम । लिखत पोथी सुन्दर-शृङ्गार की ।

दोहरा

देवी पूजो सरसती, पूजो हर के पाय ।
नमसकार कर जोर कें, कहै माहाकविराय ॥१॥

आश्रयदाता वर्णन (शाहजहा)

नगर आगरो वसत है, जमुना तट सुभ थान ।
तहा पातसाही करै, बैठो साहिजिहान ॥२॥

साह वडो कवि मुख तनक, क्यु गुन वरणे जाय ।
ज्युं तारे सब गगन के, मूठी मै न समाय ॥३॥

जिन पुरुषन के वंस मे, उपज्यो साहजिहान ।
ताह साहन के नाम कौ, अब कवि करे वखान ॥४॥

छप्पय

नृप-वंश वर्णन

प्रथम मीर तिमूर लीयो साह किरान पद ।
ताको मीरासाह बहुरि सुलतान महम्मद ॥
अबुसैद फुनि उमरसेख बबर जु हमाउ ।
साह अकबर जान साह जिहागीर गिनाउ ॥
तिहा वस अंस कविराज, भनि साहिजीहा उढिम वखत ।
धरि छत्र बैठो अटल भुवि, पातस्याह दिली तखत ॥५॥

छंद तृभंगी

नृप-प्रशस्ति

जब लगि भवानी मित्र सेनानी रवी समाणी पथन मे ।
जब लग सुरगै नग गन उडगन शशि वरन अरु गुन ग्रथन मे ॥
जब लग पुरदर हिम गिर मदिर सुन्दर वानिन भनै सुखदा ।
तब लगि रहो चिर भू ध्रूव ज्यु साहिजिहा शिर छत्र सदा ॥६॥

दोहा

इक छिन के गुनह के, वरनै सकल ससार ।
जीभ थकै वीतै वरष, तौउ नावै पार ॥७॥

तीन पेहर लो रवि चलै, जाकै देसनि माहि ।
जीत लई जगती इत्ती, साहजिहा नरनाहि ।।८।।

कुल दरीया ग्या ऐ कीयो, कोट तीर कौ ठाम ।
आठो दिश यो वसि करी ज्यो कीज्यै इक गाम ।।९।।

साहिजिहा सब गुनिन कू , दीन्हे अगनित दान ।
कवि-परिचय तिन मे सुन्दर सुकवि कौ, कीयौ बहुत सनमान ।।१०।।

नग भूषन मनि सब दए, हय हाथी सिरपाउ ।
प्रथम दीयौ कविराय पद, बहुरि महा कविराउ ।।११।।

तव कवि कौ मन यौं बढ्यौ, जब यह कीयौ विचार ।
वरनी नायक नायका, कीयौ ग्रन्थ विस्तार ।।१२।।

विप्र ग्वालिअर नगर कौ, वासी है कवि राज ।
तामौं साह मया करै, सदा गरीब निवाज ।।१३।।

ग्रन्थ-माहात्म्य सुन्दर कृत शृंगार है, सकल रसन कौ सार ।
नाम धर्यौ या ग्रन्थ कौ, यह सुन्दर शृंगार ।।१४।।

ज्यौं सुन्दर शृंगार कौ, पढै गुनै रस ग्यान ।
मानो तिन ससार मे, कीयौ सुधा रस पान ।।१५।।

र काल १६८८ सवत सोरह सें वरस, वीते अठ्यासीति ।
कातीं सुदि षष्टी गुरु, रच्यो ग्रन्थ करि प्रीति ।।१६।।

विषयारम्भ नौ रस मे सीगार रस, सबतें नीको आहि ।
तामे नीकी नायका, वरणत है कवि ताहि ।।१७।।

सो फुनि सुन्दर कवि कहै, तीन भाति की नार ।
स्वकीया परकीया अवर, सामान्या सु विचार ।।१८।।

अन्त .- पुन सवैया २३

रूपे की भोम के पारौ परयौ,
सिगरो जग चदन सो लपटानौं ।
यो कहि तोन्ह महा कविराय,
कहै उपमा इक याहि तें आनौं ।।

चद की असुनि को करि मून,
बुन्यौ बिधुना मित अवर जानौं।
उजल कै फुनि ज्योत बनाय,
दशो दिश ए मढि राखी है मानौं ॥४७॥

दोहरा

सुरवानी यातें करी, नरवानी मे लाय।
जैसे मग रसु रीत कौ, सव पे समझ्यो जाय ॥४८॥

यह सुन्दर सीगार की, पोथी रची विचारि।
चूक्यो होइ कह्यौ कछू, लीज्यौ सुकवि सुधारि ॥४६॥ [३४६]

पुष्पिका – इति चकत्ता चक्रवर्त्ति पातिसाह साहिजिहा आदेशात् महाकविराज कृत सुन्दर-शृङ्गार भाषामयौ ग्रन्थ सपूरणम्। सवत् १७७४ वर्षे, शाके १६४० प्रवर्त्तमाने, माह फाल्गुन विदि ११, भृगुवासरे। लिखित राणा सग्रामसीह विजैराज्ये।

३०१७. ६४३२ (१) हमीर-रासो*

प्रारम्भ – ॥ श्री गणेशाय नम ॥ श्री सरस्वती नम ॥ श्री गुरुभ्यो नम ॥
अथ हमीर-रासो लिक्षते।

दोहा

श्री गनेस गुरु सरस्वती, बुधि बानी के दानि।
कविनाम कवि महेस बरनन करत, हठ हमीर को जानि ॥१॥

पहिलै साहि(ब) सुमरियै, सब को सिरजनहार।
आदि भवानी अबिका, वरदै सुरसति म्हार ॥२॥

सरनाई भयो सिवर न्रप, दयो मास तन ताहि।
कै अब राव हमीर हूव, सरन राखि महिमाहि ॥३॥

---

* इस कृति की प्रतिष्ठान मे और भी प्रतियाँ हैं। कुछ प्रतियो के प्रारम्भ मे 'चौहान वश-वर्णन' दिया गया है, जो इस प्रति मे कुछ छन्दो के बाद उपलब्ध है। प्रारम्भ मे वश-वर्णन वाली प्रतियाँ पाठालोचन की दृष्टि से अन्य परम्परा की द्योतक हैं।

कित अलावदी कित हुरन, कित महिमा जु पठान।
किते मीर बहु गाभरू कित हमीर चौवान ॥४॥

रासे के पासे परे, होनहार आरभ।
माखो राव हमीर को, वाको गढ रनथभ ॥५॥

छद

अमरपुरी ब्रह्मलोक बचन सा पुरस कराये।
रिषि सू छत्री भये सोम के बस कहाये ॥
जननि उदरन ओतर सकट परे न च्यारि।
अनल कु ड उतपन भये च्यार भुजा पर च्यार ॥६॥

दोहा

च्यारि भूजा अयु सीरि, तेज पु ज परचड।
सूर हरखि कपे असुर, ईते हुवे नवखड ॥७॥

छद

मारि असुर सुरन के मान बढाये।
राछस कटक दुष्ट अवनि पै रहन नि पाये ॥
मडलीक चार ईक चकवै इतै हूये चहुवान।
सूरन अति उद्योत लौ फिरै चहु दिस आन ॥८॥

रथ भारन कौ चलै जहा लौ चक्र चलाये।
कर रावन प लीये जग्य तिनि केमु कराये ॥
जिते नृपति नवखड के लगे पाय कर जोरि।
राज जोग दोऊ करै अजपाल अजमेर ॥९॥

वीसल बीस करोरि जोरि जल माझ धराये।
आना तीस करोर विलस खरचे अरु खाये ॥
को को नयेन मडली आय आपनी ठोर।
आना बीसल दे भये मडलीक सिर मोर ॥१०॥

दोहा

जिती धरा सिर सेस के, खग वल लई पै जाये।
छुटी मानिक राव कौ, सकति सम्हरा माय ॥११॥

